अर्थ-"विदाहि" उसे कहते हैं जो द्रव्य खट्टीडकार और तृषा उत्पन्न करे और हृदयमें दाह पैदाकरे और देरसे परिपाकको प्राप्तहो ॥२४॥ "योगवाहि" उसे कहते-हैं जो परिपाकके समय साथके द्रव्यके गुणोंको ग्रहण करे ( शीतके साथ शीतल होजाय उष्णके साथ उष्ण इत्यादि ) जैसे शहत, जल, तैल, घृत, पारद और लोहादि संपूर्णधातु ॥ २५ ॥

श्लोक-सर्वान्धातूञ्छरीरस्य बलं यदभिवर्द्धयेत्॥ तद्द्रव्यं बृंहणं प्रोक्तं यथा दुग्धं नवं मधु ॥ २६ ॥ अस्माद्विपर्ययं ज्ञेयं कर्षणं क्रमुको यथा ॥ हृदयाय हितं हृद्यं बल्यं स्याद्बलवर्द्धनम् ॥ २७॥ वृष्यं वीर्यस्य यद्वृद्धिं प्रवृत्तिं च करोति तत ॥ यथा तु वानरीबीजं सुधामूली शतावरी ॥ २८ ॥

अर्थ-जो द्रव्य शरीरकी सबधातु उपधातुओंको और बलको बढावे उसे "बृंहण" कहते हैं जैसे दुग्ध और नया शहत ॥२६॥ और इसके विपरीत जो शरीरकी धातुओं और बलको घटावे उसे "कर्षण" कहते हैंजैसे सुपारी। और जो पदार्थ हृदयके लिये हित तथा प्रिय है उसे "हृद्य" कहतेहैं ।और जो बलको बढानेवाला पदार्थ है उसे "बल्य" कहते हैं ॥२७॥ जो वीर्यकी वृद्धि और प्रवृत्ति करे उसे "वृष्य" कहते-हैं जैसे कवँचके बीज और सुधामूली ( सालममिश्री ) तथा शतावरी ॥२८॥ इति।

संप्रवक्ष्याम्यतश्चोर्द्ध्वमाहारगतिनिश्चयम् ॥ पंचभूतात्मके देहे आहारः पांचभौतिकः ॥ विपक्वः पंचधा सम्यग्गुणान्स्वानभिवर्द्धयेत् ॥ ७८ ॥ अविदग्धः कफं पित्तं विदग्धः पवनं पुनः ॥ सम्यग्विपक्वो निःसार आहारः परिबृंहयेत् ॥ ७९ ॥ विण्मूत्रमाहारमलः सारः प्रागीरितो रसः ॥ स तु व्यानेन विक्षिप्तः सर्वान्धातून्प्रतर्पयेत् ॥ ८० ॥

अब यहांसे अगाडी आहारकी गतिका निश्चय वर्णन करते हैं । पंचभूतात्मकशरीरमें पंचभूतात्मक भोजन पाँचप्रकारसे ठीक २ परिपाकको प्राप्त होकर अपने२ गुणोंको बढाता है ( पार्थिवअंश पार्थिवके और आप्यअंश जलके भागको इत्यादि ) ॥ ७८ ॥ यदि आहार विनापचा रहता है तो कफकी वृद्धिकरता है और विदग्धहुआ (परिपाकसमय) पित्तकी वृद्धिकरता है। और ठीकपचाहुआ निःसारभूत (मलाशयांतर्गतविड्रूप ) पवन ( वायु ) की वृद्धि करता है ॥७९॥ आहारका विशेषमल विष्ठा और मूत्र है तथा उसका सार रसरूप जो पहले वर्णन होचुका है वही रस व्यानवायुकरके प्रेरितहुआ संपूर्ण धातुओंकी तृप्ति करता है ॥ ८० ॥

( सूत्र ७८ ) पांचभौतिक आहारः स्वान् गुणान् अभिवर्द्धयेत् इति । भूमिगुणाधिकः पार्थिवगुणान् वर्द्धयति जलगुणाधिकः जलगुणानित्यादि ।

कफः पित्तं मलः खेषु स्वेदः स्यान्नखरोम च ॥ नेत्रविट्त्वक्षु च स्नेहो धातूनां क्रमशो मलाः ॥ ८१ ॥

अब क्रमसे सातों धातुओंके मल कहते हैं । कफ ( खखार ) रसका मल है, पित्त ( पीले २ जो गिरा करते हैं वे ) रक्तका मल है, छिद्रों ( कर्णादि ) का मैल मांसका मल है, स्वेद ( पसीना ) मेदका मल है और नख ( नखून ) तथा रोम ये अस्थि ( हाडों ) का मल है, नेत्रकी चीठ मज्जाका मल है तथा त्वचाकी चिकनाईकोभी मज्जाका मल कहते हैं । और कई त्वचाकी चिकनाईको शुक्रका मल कहते हैं ( कई शुक्रको सहस्रवार तपाये सुवर्णके तुल्य निर्मलही कहते हैं ) तथा कई श्मश्रु ( डाढीमूछों ) को वीर्यका मल कहते हैं ॥ ८१ ॥

दिवा विबुद्धे हृदये जाग्रतः पुंडरीकवत् ॥ अन्नमक्लिन्नधातुत्वादजीर्णेपि हितं निशि ॥ ८२ ॥ हृदि संमीलिते रात्रौ प्रसुप्तस्य विशेषतः ॥ क्लिन्नविस्रस्तधातुत्वादजीर्णे न हितं दिवा ॥ ८३ ॥

दिनके समय जागनेके कारणसे कमलके समान हृदय खुला रहनेसे और सनस्तधातु अक्लिन्न होनेसे कुछ अजीर्ण हो तोभी रात्रिको भोजन करना हित है॥८२॥ और रात्रिको सोतेमें हृदयके मुँदजानेसे विशेषकर धातुओंके क्लेदित होनेसे और विस्रस्त(विश्रामयुक्त) होनेसे प्रभात अजीर्ण हो तो दिनमें भोजन करना हित नहीं ८३

इमं विधिं योऽनुमतं महामुनेर्नृपर्षिमुख्यस्य पठेद्धि यत्नतः ॥ स भूमिपालाय विधातुमौषधं महात्मनां चार्हति सूरिसत्तमः॥८४॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने षट्चत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४६ ॥

श्रीमहामुनि राजर्षियोंमें मुख्य धन्वंतरि भगवान्की अनुमत इस विधिको जो यत्नसे पठन करेगा वह वैद्य राजाओं और महात्माओंकी औषध करनेके योग्य होगा और विद्वानोंमें श्रेष्ठ होकर पूज्य और शिरोमणि कहलावेगा ॥ ८४ ॥

इति श्रीपं० मुरलीधरशर्मवैद्यविरचितायां सुश्रुतसंहितायाः सान्वयसपरिशिष्ट-भाषाटीकायां सूत्रस्थाने षट्चत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४६ ॥